**तन्वी,** स्त्री. सूक्ष्माङ्गी । नाज़नीन, शालपर्णी वेल, छन्दोविशेष ।
**तप,** पु. ग्रीष्मऋतु । मौसिम-गरमा ।
**तपत्,** त्रि. तपता हुआ, प्रकाशमान (स्त्री) सूर्य-पत्नी, सूर्यकन्या, यमुना नदी ।
**तपन,** पु. सूर्य, ग्रीष्मऋतु, सूर्यकान्तमणि, नरक विशेष, अर्कवृक्ष (त्रि) मौसिम-गरमा, आतिशी शीशा, तपानेवाला (स्त्री) (नी) गोदावरी नदी ।
**तपनतनय,** पु. यम, शनि, कर्ण, स्त्री (या) यमुना, शमीलता ।
**तपनीय,(क)** न. पु. स्वर्ण; सोना ।
**तपनेष्ट,** न. ताम्र; तांवा, आतिशी शीशा ।
**तपस्,** न. तपस्या, चान्द्रायण आदि व्रत, अदृष्ट, धर्म, आचरण, आलोचन (पु.) माघमास, ग्रीष्म-ऋतु ।
**तपस्क,** पु. तपस्वी, योगी ।
**तपस्तक्ष,** पु. इन्द्र; देवताओंका राजा ।
**तपस्य,** न. कुन्दपुष्प (पु) फाल्गुणमास, (त्रि) तपस्वी (स्त्री) (स्या) तपकरण, व्रतादि करण ।
**तपस्विन्,** त्रि. तापस, धार्मिक, अनुकम्प्य, दीन, निर्दोष । फ़कीर, ईमानदार, काबले रहम, आ-जिज़, वे ऐव
**तपात्यय,** पु. वर्षाकाल; वरसात ।
**तपोधन,** **तपोनिधि,** } पु. तपस्वी, तापस । फ़कीर
**तपोवट,** पु. ब्रह्मावर्त देश ।
**तपोवन,** न. तपयोग्य वन । [आजुर्दा ।
**तप्त,** त्रि. तपाहुआ, दुखिया, खिन्न । जला हुआ,
**तप्तकृच्छ्र,** पु. व्रत विशेष, प्रायश्चित्तविशेष; तीन दिनका व्रत १ म, दिन, गरम जल, २ य, दिन दुग्ध, ३ य, दिन घृतपीना होता है ।
**तम,** पु. तमोगुण, न. अंधेरा, राहु, (त्रि) थकामांदा, (व्या.) बहुतोंमेंसे एककी बड़ाई बताने वाला प्रत्यय (स्त्री) (मा) (मी) रात्रि । [(पु.न.) राहु ।
**तमस्,** न. अन्धेरा, तमोगुण, शोक, मोह, पाप,
**तमस,** न. अंधेरा (स्त्री)सा, सरयू नदी ।
**तमस्तति,** स्त्री. घोरान्धकार; बड़ा अंधेरा ।
**तमस्विन्,** त्रि. अन्धेरे वाला (स्त्री) (नी) रात्रि, हल्दी ।
**तमाल,** पु. वृक्षविशेष, तिलक, खड्ग ।
**तमालपत्र,** न. तिलक; टीका ।
**तमिस्र,** न. अंधेरा, क्रोध, अज्ञान (स्त्री) (स्रा) अ-मावसकी रात (त्रि) अंधेरेवाला ।
**तमोघ्न,** **तमोनुद्(द),** **तमापह,** } पु. सूर्य, चन्द्र, अग्नि, बुद्ध, केशव, दीपक (न) ज्ञान ।
**तमोलि,** पु. खद्योत; जुगनू ।
**तर,** पु. पारगमन, सन्तरण, गत, पथ, (त्रि) पार-गामी, दोनोंमेंसे एककी अधिकताबोधक तद्धित प्रत्यय ।
**तरक्ष(क्षु)क,** पु. क्षुद्र काय व्याघ्रविशेष । तरख ।
**तरङ्ग,** पु. ऊर्मि, भङ्गि, कास । लहर, इशारह, कांपना ।
**तरङ्गित,** त्रि. तरंगयुत, तरंगवाला । लहरानेवाला ।
**तरङ्गिन्,** त्रि. तरङ्गित (स्त्री)(नी) नदी ।
**तरण,** न. पारजाना, तैरना, (पु) तुला, स्वर्ग (स्त्री (णी) नाओ ।
**तरणि,** पु. सूर्य, किरण, तुला (स्त्री) (णी) नाओ ।
**तरण्ड,** पु. न. तुला, देशविशेष, मच्छी पकड़नेका डोरा (स्त्री) (ण्डी) नाओ ।
**तरतम,** त्रि. न्यूनाधिक । कमज्यादा ।
**तरपण्य,** न. भाड़ा । मीर वहरी ।
**तरम्बुज,** पु. फलविशेष; तरबूज़ ।
**तरल,** कांपता हुआ, हिलता हुआ, पिघला हुआ, (पु) हार, यार, चमकीला, (स्त्री) (ली) यवागू, मधुमक्खी ।
**तरलायित,** त्रि. जाततारल्य; पिघलाया हुआ, (पु) वेकरारी । [हुआ ।
**तरलित,** त्रि. कंपित । पिघला हुआ, फैलाया
**तरवारि,** पु. खड्ग; तरवार । [तरसों ।
**तरश्व,** पु. गत वा आगामी दिनका पूर्वदिन;
**तरस(स),** न. मांस, (स्त्री) शीघ्र । जल्दी ।
**तरस्वत्,** त्रि. शूर, बलवान् । ज़ोरावर ।
**तरस्विन्,** त्रि. शूर (पु) गरुड, वायु, दूत ।
**तरि,(री)** स्त्री. नाओ, कपड़ेकी दस्सी, अञ्चल, गठरी, (त्रि) पार जाने वाला ।
**तरु,** पु. रक्त खून, दरख्त ।
**तरुण,** पु. युवा (स्त्री) (णी) युवती (त्रि) नया ।

**तर्क**, पु. वादानुवाद, विचार । दलील ।
**तर्कक**, पु. याचक, आकांक्षी, नैयायक । भिखारी, ख़ाहिशमन्द, मन्तकी ।
**तर्कविद्या**, स्त्री. आन्वीक्षिकी । इल्मेदलील ।
**तर्कशास्त्र**, न. दर्शनशास्त्र विशेष । इल्मेमन्तिक ।
**तर्कित**, त्रि. विवेचित; सोचाहुआ। दलीलमें लाया हुआ ।
**तर्किन्**, पु. तर्कवाला । मन्तिकी ।
**तर्कु**, स्त्री. सूत्रनिर्माण यन्त्रविशेष। चर्खा, तकुला ।
**तर्कुट**, न. सूत्र कर्तनयन्त्र । चर्खा, तकुला ।
**तर्कुलासक**, न. चरखा कातने का ।
**तर्जन**, न. भर्त्सन, भयदिखाना, (स्त्री) (नी) अंगुष्टके पासवाली अंगुली, झिड़कना, ख़ौफ़ दिखाना।
**तर्जित**, त्रि. झिड़काहुआ; डराया हुआ । [बालक ।
**तर्ण(क)**, पु. गायका बछड़ा, अभी जन्मा हुआ
**तर्तरीक**, न. वहित्र, पोत । जहाज़ ।
**तर्दू**, स्त्री. ताड़ा ।
**तर्पण**, न. तृप्ति, प्रसन्नता, रक्षण, पितृ यज्ञ; देव ऋषि तथा पितरोंको जल देकर तृप्त करना ।
**तर्पणेच्छु**, त्रि. तृप्त करनेवाला, सुख देनेवाला, (पु) भीष्म, शान्तनव । [अगला भाग ।
**तर्मन्**, न. यूप का अग्र भाग; यज्ञके खंबेका
**तर्ष**, पु. अभिलाष, तृष्णा, समुद्र । ख़ाहिश, हिरस, बहिर ।
**तर्षण**, न. पिपासा; प्यास ।
**तर्षित**, त्रि. तृषित; प्यासा ।
**तर्हि**, व्य. तदा; तब ।
**तल**, पु. न. अधोभाग, तल, पाताल, पीठ, स्वरूप, (न) वन, कार्य बीज, व्याघात वारण, पु. करतल, चपेट, तलवारकी मुट्ठी, तालका पेड़ (स्त्री) (ला) गोह, चिल्लेकी आवाज़ ।
**तल-प्रहार**, पु. चपेड़की मार ।
**तलातल**, न. रसातल, ४ था, पताल ।
**तलिका**, स्त्री. तली । फ़ेरिस्त ।
**तलित**, त्रि. तला हुआ (न) भुजा हुआ मास ।
**तलिन**, न. शय्या, (त्रि) दुर्बल, अल्प, निर्मल, विरल । बिस्तरा, दुबला, थोड़ा, साफ़ ।
**तलुन**, पु. पवन (स्त्री) (नी) जुवान ।
**तलेक्षण**, पु. शूकर । सूअर ।
**तलोदरी**, स्त्री. भार्या । जोरू ।
**तलोदा**, स्त्री. नदी, जलाशय । कूंआ वग़ैरह ।
**तल्क**, न. अरण्य । जंगल ।
**तल्प**, पु. न. शय्या, गृह (स्त्री) दारा । जोरु ।
**तल्लज**, पु. उत्तम ता वाचक (शब्दके उत्तर लगाया हुआ) आनंद, कमलफूल ।
**तल्लिका**, स्त्री. कुञ्चिका; चाबी ।
**तष्ट**, त्रि. कृशीकृत । तराशा हुआ ।
**तष्टृ**, पु. विश्वकर्मा; बढ़ई, सूत्रधार ।
**तस्कर**, पु. स. चौर; चोर ।
**तस्करता**, स्त्री. चौर्य; चोरी ।
**तस्थिवस्**, त्रि. स्थित; ठहरा हुआ ।
**ताच्छील्य**, न. तत्स्वभावता; वैसीही आदत ।
**ताट(ड)ङ्क**, पु. कर्ण-भूषण, ढेडी, तंदोड़ा, कान-फूल।
**ताटस्थ्य**, न. औदासीन्य, निकटता, सालसी, नज़दीकी ।
**ताड**, पु. चोट, शब्द, पु. स. ताल वृक्ष ।
**ताड(ट)का**, स्त्री. राक्षसी विशेष; सुकेतुकी बेटी ।
**ताडन**, न. प्रहार, स्त्री. (नी) चाबुक; कोड़ड़ा, मारनेकी छड़ी ।
**ताडपत्र**, न. कर्णभूषण विशेष, तंदोड़ा, कान-फूल।
**ताडित**, त्रि. आहत, विद्ध, वैद्युत; ताड़ा हुआ, बिंधा हुआ, बिजलीका ।
**ताड्यमान**, त्रि. ताड़ा हुआ, (स)(ना) ढका, डौरू।
**ताण्डव**, पु. न. उद्धतनृत्य; नितैकारी, एक घास ।
**तात**, पु. पिता, पूज्य, प्रेम पात्र, पुत्र; प्यारा । अज़ीज़ ।
**तातिः**, पु. पुत्र; बेटा ।
**तात्कालिक**, त्रि. उसी समयका ।
**तात्पर्य**, न. अभिप्राय; मर्म । मतलब ।
**तादर्थ्य**, न. तदुद्देश्य, उसीके अर्थ । [करूप ।
**तादात्म्य**, न. अभेद, तत्स्वरूपता; वहीरूप, ए-
**तादृश(श)** / **तादृक्ष** } त्रि. वैसा हि ।
**तान**, पु. गानका अङ्ग स्वरविशेष, विस्तार, (न.) ज्ञानका विषय । स्वर को चक्कर देकर तालपर लाना । फैलाव ।
**तान्त**, त्रि. म्लान, क्लान्त, मैला; थकामांदा ।
**तान्तव**, न. तांतका बुना ।

**तान्त्रिक**, त्रि. तन्त्रमतका, तन्त्रविद्याके जाननेवाला, सिद्धान्तके जाननेवाला।
**ताप**, पु. ज्वर, गरमी, आध्यात्मिक, आधिदैविक और अधिभौतिक तीनों दुःख (स्त्री) (पी) नदीविशेप।
**तापन**, न. सूर्य, किरण, (त्रि) तपानेवाला।
**तापस**, त्रि. तपस्वी; तप करनेवाला।
**तापस-तरु**, पु. इङ्गुदी वृक्ष; हिंगोटका पेड़।
**तापिच्छ(ञ्छ)**, पु. तमालवृक्ष।
**तापित**, त्रि. तपाया हु०, दुखाया हु०।
**तापिन्**, त्रि. तपानेवाला।
**ताम**, पु. पाप, दुःख, इच्छा, भय का कारण, घृत।
**तामर**, न. जल; पानी।
**तामरस**, न. पद्म, तांमा, सोना, दधूरा, १२ अक्षरके चर्णवाला एक छंद।
**तामस**, पु. सांप, दुष्ट, उल्लू, ४ थें, मनु, स्त्री. (सी) अंधेरी रात, काली।
**तामिस्र**, पु. निशाचर, अज्ञान विशेप, (न) नरक वि० (त्रि) तमोगुणी, अंधेरा।
**ताम्यत्**, त्रि. क्लेश करता हु०, चाहता हुआ।
**ताम्र**, न. धातुवि०, तांमा, (पु) कोहड़, (त्रि) लालरंग, (स्त्री) (म्रा) (म्रिका) पनघड़ी।
**ताम्रकर्णी**, स्त्री. दक्षिण दिशाकी हथिनी।
**ताम्रकार**, पु. कसेरा, ठठेरा।
**ताम्रकूट**, पु. तंवाकू।
**ताम्रचूड**, पु. कुक्कुट। मुर्गे।
**ताम्रपट्ट(पत्र)**, न. तामेका पत्र।
**ताम्रपर्णी**, स्त्री. नदीविशेप, लंका।
**ताम्र-सर्द**, पु. रक्तचंदन वृत्त।
**ताम्रिक**, पु. कसेरा, (त्रि) तांवेका।
**ताम्रशिखिन्**, पु. कुक्कुट। मुर्गे।
**ताम्बूल**, न. स. पान, नागवेल।
**ताम्बूल-करङ्क**, पु. पान रखनेका डिब्बा।
**ताम्बूलिक**, } **ताम्बूलिन्**, } त्रि. वर्णसङ्कर जाति; वंतोली।
**तायन**, न. वृद्धि। तरक्की।
**तार**, पु. तराई, मलाही, हारके मध्यकी मणि, ऊंची स्वर, बंदरविशेष, रस्सी, प्रणव, (न.) चांदी (पु.) आंखकी पुतली, (त्रि) बड़ा ऊंचा अवाज़, साफ़, चमकीला, मोटा, (स्त्री) (रा) दुर्गा, बुद्धदेवी, बृहस्पतिकी स्त्री, पु. स. सुपेद मोती।
**तारक**, पु. स्त्री आंखकी पुतली, नक्षत्र (पु) मल्लाह, तारकासुर, पु. न. तुल्हा, (त्रि) रक्षक।
**तारकजित्**, } **तारकहन्**, } **तारकारि**, } पु. स्वामि कार्तिक; शिवजीका पुत्र
**तारकित**, त्रि. तारकयुत; तारेवाला।
**तारण**, पु. भेलक; तुला।
**तारतम्य**, न. न्यूनाधिक्य,। इतर, सिलसिलेवार।
**तारल्य**, न. तरलता, पतलापन। रकीकपन।
**तारा-पति**, पु. शिव, चन्द्र, गुरु, बृहस्पति, वाली, सुग्रीव।
**तारा-पथ**, पु. आकाश। आसमान।
**तारापीड**, पु. चन्द्रमा, एक राजाका नाम।
**तारिणी**, स्त्री. दुर्गा, वचानेवाली।
**तारुण्य**, न. यौवन। जवानी।
**तार्किक**, त्रि. तर्कशास्त्रका ज्ञाता। मुदल्लिल, मन्तकी।
**तार्क्ष**, पु. कश्यप मुनि, गरुड़। [विशेप।
**तार्क्ष्य**, पु. गरुड़, अरुण, सर्प, अश्व, रथ, वृक्ष-
**तार्तीयीक**, त्रि. तृतीय; तीसरा।
**ताल**, पु. गानेवजानेमें काल की कियाका परिमाण, कालका माप, वालिश्त, ताली, हथेली, पड़ताल, (न) हरिताल, (स्त्री) (ली) प्रसिद्ध वृक्ष।
**तालक**, पु. ताला, हड़ताल।
**तालध्वज**, पु. वलदेव, श्रीकृष्णका भ्राता।
**तालनवमी**, स्त्री. भादों सुदी ९ मी।
**तालवृन्त**, न. ताड़पत्रका पंखा।
**तालव्य**, त्रि. तालुसे निकला हुआ।
**ताल-लक्ष्मन्**, त्रि. वलदेव, वलराम।
**तालाङ्क**, पु. वलदेव, करपत्र, शाकविशेप, महालक्षण संपूर्ण पुरुप, पुस्तक, हर। [हाथ।
**तालिक**, पु. स्त्री. (का) फेहरिस्त, फैलाया हुआ,
**तालिश**, पु. पर्वत, पहाड़।
**तालु**, न. टोकरा।
**तावकीन**, त्रि. तुम्हारा।
**तावत्**, व्य. साकल्य, अवधि, परिमाण, परिच्छेद, तत्क्षण, अवधारण, वाक्यालंकार वि०। कुल, हद्द, हिस्सा, उसीदम, यकीन दिलाना, फिकरे की जेवायश इन अर्थोंमें आता है।

**तिक्त**, न. औषधि वि०, (पु) रसविशेष, कुटजवृक्ष, वरुणवृक्ष । स्याहमरिच, तीखाज़ायका, कोढ़ ।
**तिक्तक**, पु. चिरायता, नीम, पटोल, कालाखदिर, हिंगोट ।
**तिक्त-दुग्ध**, स्त्री. क्षीरिणी, जलप्टङ्गी ।
**तिग्म**, न. तीखापन, कड़वापन (त्रि) तीखा, कड़वा।
**तिग्मरश्मि**, **तिग्मांशु**, } पु. सूर्य । अफ़ताब ।
**तिङ्गुद**, पु. इङ्गुदी वृक्ष; हिंगोटका पेट ।
**तिजिल**, पु. चांद, राक्षस । [नेकी इच्छा, क्षमा ।
**तितिक्षा**, स्त्री. क्षान्ति, शीत उष्णता आदि सहार-
**तितिभ**, पु. इन्द्रगोप कीड़ा; चीचबहूटी ।
**तितिक्षित**, **तितिक्षु**, } त्रि. क्षमा-शील, सहिष्णु; सहारे-वाला । बर्दाश्त करनेवाला ।
**तितीर्षु**, त्रि. तैरनेकी इच्छावाला ।
**तित्ति(र)रि**, पु. तित्तर पक्षी, मुनिविशेष, तैत्त-रीय शाखा यजुर्वेदकी ।
**तिथ**, पु. अग्नि, काम, काल, प्रावृट्काल (स्त्री) (थि थी) प्रतिपदाआदि १५ पंद्रह । [होना ।
**तिथि-क्षय**, पु. अमावस्या; एक दिनमें तीन तिथोंका
**तिथि-प्रणी**, स्त्री. चन्द्र; चांद ।
**तिनिश**, पु. वृक्षविशेष; सुपर्दा, शीशाम ।
**तिन्तिडी(ली)**, स्त्री. वृक्षविशेष, इमली (त्रि) तु-रश ज़ायक़ा ।
**तिन्दु**, पु. वृक्षविशेष । आबनूसका पेड़ ।
**तिन्दुक**, न. कर्ष परिमाण (पु) वृक्षविशेष, (स्त्री) (की) १६ मासे, आबनूसका पेड़, आबनूसका फल ।
**तिमि**, पु. एक मछली, लिखा है कि ४०० मील लंबी है ।
**तिमिकोप,(श)** समुद्र; समुंदर ।
**तिमिङ्गिल**, पु. मत्स्यविशेष, इतनी बड़ी मछली जो तिमिकोभी निगल जाती है ।
**तिमिङ्गिलगिल**, पु. मत्स्यविशेष, देशविशेष, तिमिङ्गलकोभी निकल जानेवाली मच्छी ।
**तिमित**, त्रि. निश्चल, क्लिन्न । क़ायम, गीला ।
**तिमिर**, न. अंधेरा, अज्ञान, आंखका रोग ।
**तिमिर-रिपु**, पु. सूर्य; आफ़ताब ।
**तिमिस्र**, पु. ग्राम्यकर्कटी; कड़वा तरबूज़ ।
**तिरस**, व्य. अन्तर्द्धान, छिपाव, तिरछेपनसे ।
**तिरश्चीन**, त्रि. वक्र; तिरछा । [तिरछेपनसे ।
**तिरस्**, व्य. अन्तर्द्धान, अवज्ञा, वक्र, छुपकर,
**तिरस्क(र)रिणी**, स्त्री. कनात् । पर्दा, बुर्क़ा, छुपा लेनेका इल्म ।
**तिरस्कार**, **तिरस्क्रिया**, } पु. निरादर, निन्दा, नाफ़ुरमानी । स. अंगरक्खा ।
**तिरस्कृत**, त्रि. अनादृत । मलामत किया हुआ, ढपा हुआ । बेइज़्ज़त किया हुआ ।
**तिरोधान**, त्रि. अन्तर्द्धान (न) आच्छादन वस्त्रादि । छिपा हुआ, बुर्क़ा वग़ैरह ।
**तिरोहित**, त्रि. अन्तर्हित; छिपाया हुआ, ढांपा हुआ ।
**तिर्यक्**, व्य. वक्र, निरुद्ध; तिरछा, रुका हुआ ।
**तिर्यच्(ञ्च)** त्रि. तिरछा चलनेवाला, पशु, पंछी ।
**तिल**, पु. शस्यविशेष, तदाकार देहस्थचिन्ह ।
**तिलक**, पु. न. कांठा, टीका, (पु) तिलवृक्ष, (त्रि) श्रेष्ठ, तिलवाला ।
**तिल-कट**, पु. तिलोंकी मट्टी ।
**तिल-कल्क**, पु. न. खली, तिलोंका फोक ।
**तिल-तैल**, न. तिलोंका तेल ।
**तिलोत्तमा**, स्त्री. स्वर्गवेश्याविशेष । खास हूर ।
**तिष्य**, पु. पुष्यनक्षत्र, पौषमास, कलियुग; (ष्या) आमलेका पेड़ ।
**तीक्ष्ण**, न. उष्मता, विष, युद्ध, लोहा, शस्त्र, सैन्धव, नमक, शीघ्र, (त्रि) उष्ण, शीघ्र करनेवाला, तेज़किया हुआ ।
**तीक्ष्णायस**, न. इस्पात, फ़ुलाद ।
**तीर**, न. नदीका किनारा ।
**तीरभुक्ति**, स्त्री. त्रिहुत देश ।
**तीर्थ**, पु. न. पुण्यक्षेत्र, घाट, कुंआं, उत्पत्तिस्थान, ऋषिसेवित-स्थान, सत्पात्र, यज्ञ, दर्शन-शास्त्र, उपाध्याय, स्त्रीका रज, उपाय, मन्त्री आदि १८ प्रकार, अङ्गुलीका अग्रभाग, देवतीर्थ, कनिष्ठा-का मूल कायतीर्थ, तर्जनीमूल पितृतीर्थ, अंगूठेका मूल ब्राह्मतीर्थ, सत्य क्षमा दम दान इन्द्रियनिग्रह सरलता सन्तोष, ब्रह्मचर्य मिष्ट वाक्य, ज्ञान धैर्य पुण्य, मनःशुद्धि यह मान-सिक तीर्थ ।
**तीर्थक(ङ्क)र**, पु. शास्त्रकार, जिन, तीर्थकृत् ।
**तीवर**, पु. समुद्र, पु. स. धीवरजाति, व्याध । झींवर, फंदक ।

**तीव्र,** न. अतिशय, तीक्ष्णता, टीन, कोप, लोहा (त्रि) अति उष्ण, कड़वा, (पु) शिव, (स्त्री) (व्रा) तुलसी, नदीविशेष, दूर्वा, राई ।

**तु,** व्य. पाद-पूरण, परन्तु, अवधारण, समुच्चय, पक्षान्तर, नियोग स्तुति इन अर्थोंमें आता है ।

**तुङ्ग,** त्रि. ऊंचा, वड़ा, श्रेष्ठ, (पु) पर्वत, नारियेलका पेड़, मेप आदि राशिविशेष ।

**तुङ्ग-भद्र,** पु. मस्तहाथी, स्त्री. (द्रा) नदीविशेष ।

**तुच्छ,** त्रि. शून्य । नाचीज ।

**तुण्ड,** न. मुख; थूथनी ।

**तुण्डि,** पु. मुख, चोंच (स्त्री) (तुण्डी) नाफ़ ।

**तुत्थ,** पु. अग्नि, (स्त्री) (त्था) नीलका पौदा ।

**तुन्द,** (न्दि) पु. उदर (स्त्री) नाभि । तोंद, नाफ़ ।

**तुन्दिभ(ल),** त्रि. स्थूलोदर; गोगड़िया ।

**तुन्दिलित,** त्रि. छिन्न (पु) तुन्दवृक्ष ।

**तुन्न,** त्रि. व्यथित, पीडित । आजुर्दा, दुखिया ।

**तुन्नवाय,** पु. मोची, दर्जी, ।

**तुमुर(ल),** त्रि. घड़ायुद्ध, (पु) व्याकुल । हैरान ।

**तुम्ब(क)** पु. अलावू, कद्दू; तूंवा ।

**तुम्बा(म्बी)** / **तुम्बिका** } स्त्री. तूंबी ।

**तुम्बरु,** पु. गन्धर्वविशेष, ऋपिविशेष, जिनविशेष, (पु. न.) फल वृक्षविशेष ।

**तुर,** (त्रि) वेगवान् (न) शीघ्र, (स्त्री) (रा) वेग, त्वरा । जल्द, जल्दवाज़ी ।

**तुरग(तुरङ्ग)** पु. चित्त, घोड़ा, (स्त्री)(गी) घोड़ी ।

**तुरगिन्,** पु. अश्वारोही; घुड़चड़ा । असवार ।

**तुरा-साह्,** पु. इन्द्र, देवताओंका राजा ।

**तुरि(री)** स्त्री. तांतीके कपड़ा बुवनेकी नाल ।

**तुरीय,** न. ब्रह्म, (त्रि) ४ था, । [किस्तान ।

**तुरुष्क,** पु. गन्धद्रव्यविशेष, तुरुकजाति, तु-

**तुर्य,** त्रि. चतुर्थ; चौथा ।

**तुर्वसु,** पु. ययाति राजाका पुत्र ।

**तुलना,** स्त्री. सादृश्य, परिमाण । मिसाल, वरावरी

**तुलसी,** स्त्री. वृक्षविशेष, तुलसी ।

**तुला,** स्त्री. ताकड़ी, वारा राशियोंमेंसे ७ मी राशि, परिमाणविशेष । [डण्डीकी नोक ।

**तुला-कोटि(टी)** स्त्री. नूपुर, झांजर, तराजूकी

**तुला-धर,** पु. सूर्य । आफ़ताव, वनियां ।

**तुला-धार,** त्रि. धड़वाई, तकड़ी तोलनेवाला ।

**तुला-पुरुष,** पु. महादानविशेष । [हुआ ।

**तुलित,** त्रि. उछालाहुआ, मापाहुआ, उपमादिया

**तुलिम,** त्रि. तोलकर वेचने योग्य वस्तु ।

**तुल्य,** त्रि. सदृश । वरावर ।

**तुल्य-योगिता,** स्त्री. काव्यमें एक अलङ्कार ।

**तुष,** (न) धानका छिलका; तुस ।

**तुषसार,** पु. अग्नि; आग ।

**तुषानल,** पु. तुस की आग ।

**तुषार,** पु. हिम, देशविशेष, शीकर, (त्रि) शीतल, नीहार । वरफ़ कुहर, सर्द ।

**तुषाराद्रि,** पु. हिमालय पहाड़ ।

**तुषित,** त्रि. गणदेवता विशेष, ३६ छत्तीस ।

**तुष्ट,** त्रि. प्रसन्न । खुश (स्त्री)(ष्टि) खुशी ।

**तुस,** न. धूलि; धूड़ । ख़ाक ।

**तुहिन,** न. हिम, ज्योत्स्ना, (त्रि) शीतल । वरफ़, चांदनी, सरद ।

**तुहिन-रश्मि** / **तुहिनांशु** } पु. चांद, काफ़ूर ।

**तूण,** न. तरकश (स्त्री)(णी) संकोच । [वाला ।

**तूणिन्,** पु. तिन्दीवृक्ष, (त्रि) तूणयुक्त । तरकश

**तूणिक,** न. १३ अक्षरका एक छन्दोविशेष ।

**तूणीर,** पु. शरधि । तरकश ।

**तूरी,** स्त्री, वाद्यविशेष, तुर्य । तुरम ।

**तूर्ण,** न. शीघ्र, (त्रि) जल्दवाज़ ।

**तूर्य,** न. वाद्ययंत्रविशेष; वाजा ।

**तूल,** पु. न. कपास, सिंवलकी रुई, (न) आकाश।

**तूष्णीक,** त्रि. चुप किये हुए ।

**तूष्णीम्,** व्य. नीरव, चुप चाप ।

**तूस्त,** न. रेणु; धूड़ ।

**तृण,** न. घास; तिनका ।

**तृणधान्य,** न. नीवार, श्यामाक आदि ।

**तृणविन्दु,** पु. मुनिविशेष ।

**तृण्या,** स्त्री. तृणसमूह, तृणराशि; घासका ढेर ।

**तृतीय,** त्रि. तीन संख्याका पूरक; तीसरा ।

**तृतीय-प्रकृति,** स्त्री. नपुंसक; मुखन्नस ।

**तृप्त,** त्रि. सन्तुष्ट, हृष्ट, पूर्णकाम, (स्त्री) (प्ति) सन्तोष, हर्ष । [पुत्री ।

**तृष(षा)(ष्णा)** स्त्री. प्यास, इच्छा, लोभ, काम-

**तृपित**, त्रि. प्यासा, लोभी ।
**तृष्णज्**, त्रि. तृष्णार्त । लालची ।
**तेजस्**, न. चमक, तेज़ी, प्रताप, हिम्मत, ज़ोर, अपमान का न सहारना, वीर्य, स्वर्ण आदि, अग्नि, सूर्य आदि, घृत, मज्जा ।
**तेजस्कर**, त्रि. शक्तिकारक, दीप्तिजनक । तेज़ करनेवाला, चमकनेवाला ।
**तेजस्वत्** / **तेजस्विन्** त्रि. प्रभावशाली, बलवान् । ज़ोरावर, रोबदार ।
**तेजित**, त्रि. शाणित, मार्जित, उत्तोलित । तेज़ किया हुआ, माजा हुआ, उछाला हुआ ।
**तेजिष्ठ**, तेजीयस, तेजस्विन्, त्रि. अति बलवान् । निहायत ज़ोरावर । [रोशन ।
**तेजोमय**, त्रि. ज्योतिर्मय, दीप्तिशील । चमकीला,
**तेन**, व्य. इसी से । [गीला करना ।
**तेम(न)** व्य. आर्द्रभाव, आर्द्र करण; गीलापन,
**तेमनी**, स्त्री. धूमनिर्गममार्ग; चिमनी ।
**तैक्ष्ण्य**, न. तीखापन । तेज़ी ।
**तैजस**, त्रि. तेजोविकार, न. धातुद्रव्य, घृत ।
**तैतिल**, पु. गण्डार, न. करणविशेष; गंडारा ।
**तैत्तिरीय**, त्रि. तित्तरी सम्बन्धीय (स्त्री)(या) यजुर्वेदकी एक शाखा ।
**तैल**, न. तिलों का तेल ।
**तैलङ्ग**, पु. देशविशेष (बहु०) तिलंग के लोग ।
**तैल-प**, त्रि. तेल पीनेवाला ।
**तैलिक** / **तैलिन्** पु. तेली, (त्रि) तेलका ।
**तैष**, पु. पौष मास (स्त्री)(षी) पुष्य नक्षत्रवाली पूर्णा ।
**तोक**, पु. शिशु, अपत्य । बच्चा, औलाद ।
**तोटक**, न. १२ अक्षरका छन्दोविशेष ।
**तोत्र**, न. प्राजनदण्ड; छड़ी ।
**तोदन**, न. व्यथा, तोत्र । तकलीफ़, छड़ी ।
**तोमर**, पु. न. अस्त्रविशेष; बर्छी ।
**तोय**, न. जल; पानी । [देनेवाला ।
**तोय-द**, पु. मेघ (त्रि) जलदाता । बादल, पानी
**तोयदा-गम**, पु. वर्षाकाल; बरसात ।
**तोय-धि(निधि)** पु. समुद्र । बहर ।
**तोरण**, न. बहिर्द्वार । बाहरका दरवाज़ा, (न)मर्दन ।
**तोरि**, पु. एक तोला, १६ मासे, स्त्री. (री) वज़न ।
**तोलन**, न. तोलना । वज़न करना ।
**तोष**, पु. सन्तोष, हर्ष । सबर, कनायत ।
**तोषणीय** / **तोषयितव्य** त्रि. प्रसन्न करनेके योग्य ।
**तौर्यत्रिक**, न. नाचना, गाना, बजाना ।
**तौलिक**, पु. घड़वाई, चितेरा । [दिया, फेंका
**त्यक्त**, त्रि. वर्जित, विसृष्ट, दत्त, क्षिप्त । तज़ाहुआ,
**त्यक्तव्य**, त्रि. छोड़नेके योग्य । तजनेलायक ।
**त्यक्तलज्ज**, त्रि. निस्त्रप, निर्लज्ज । बेशरम ।
**त्यजन**, न. छोड़देना ।
**त्याग**, न. दान, विसर्जन, विराग । ख़ैरात, तजना ।
**त्यागिन्** त्रि. दाता, वीर, विरागी ।
**त्यागिन्**, त्रि. छोड़नेवाला । तर्क करनेवाला ।
**त्याज्य**, त्रि. तजनेके योग्य । तर्क करने लायक ।
**त्रप**, न. सीसा, टीन, (स्त्री)(पा) लज्जा । शरम ।
**त्रपाक**, पु. म्लेच्छ जाति ।
**त्रपित**, त्रि. लज्जान्वित । शरमिन्दा ।
**त्रपिष्ठ** / **त्रपीयस्** त्रि. अतिलज्जित; बहुत शरमिन्दा ।
**त्रप्स्य**, न. पतला दही; मट्ठा ।
**त्रय**, न. जिसके तीन अवयव हैं. (पु) तीन (त्रि) तीन संख्या वाला (स्त्री)(यी) ऋक् यजुः सामवेद, सोमराजी लता, दुर्गा, पुरन्ध्री ।
**त्रयी-तनु**, पु. सूर्य । आफ़ताब । [धर्म ।
**त्रयी-धर्म**, पु. वेदोक्तधर्म । तीनों वेद का कहा
**त्रयोदश**, त्रि. संख्याविशेष, १३ तेरह (स्त्री) (शी) १३ तेरवीं तिथि ।
**त्रयोदशन्**, त्रि. तेरह ।
**त्रस**, न. वन, (त्रि) जङ्गम ।
**त्रसरेणु**, पु. स. छयपरिमाणु, झरोखेमें सूरजकी किरणसे जो रजकन दीखते हैं ।
**त्रसुर**, पु. भीरुक । खौफ़नाक ।
**त्रस्त**, त्रि. भीत, (न) शीघ्र; डराहुआ, जल्दी, ।
**त्रस्नु**, त्रि. त्रासशील; डरपोक ।
**त्राण**, न. रक्षण, मोक्ष, (त्रि) रक्षाकारक ।
**त्रात**, त्रि. बचाया हुआ, (न) बचाना ।
**त्रायमाण**, त्रि. बचाया हुआ ।
**त्रास**, पु. भय, मणिमें का दोष ।
**त्रासित**, त्रि. भीत; डराया हुआ ।

**तीव्र**, न. अतिशय, तीक्ष्णता, टीन, कोप, लोहा (त्रि) अति उष्ण, कड़वा, (पु) शिव, (स्त्री) (व्रा) तुलसी, नदीविशेष, दूर्वा, राई ।
**तु**, व्य. पाद-पूरण, परन्तु, अवधारण, समुच्चय, पक्षान्तर, नियोग स्तुति इन अर्थोंमें आता है ।
**तुङ्ग**, त्रि. ऊंचा, बड़ा, श्रेष्ठ, (पु) पर्वत, नारियेलका पेड़, मेष आदि राशिविशेष ।
**तुङ्ग-भद्र**, पु. मस्तहाथी, स्त्री. (द्रा) नदीविशेष ।
**तुच्छ**, त्रि. शून्य । नाचीज ।
**तुण्ड**, न. मुख; थूथनी ।
**तुण्डि**, पु. मुख, चोंच (स्त्री) (तुण्डी) नाफ़ ।
**तुत्थ**, पु. अग्नि, (स्त्री) (त्था) नीलका पौदा ।
**तुन्द**, (न्दि) पु. उदर (स्त्री) नाभि । तोंद, नाफ़ ।
**तुन्दिभ(ल)**, त्रि. स्थूलोदर; गोगड़िया ।
**तुन्दिलित**, त्रि. छिन्न (पु) तुन्दवृक्ष ।
**तुन्न**, त्रि. व्यथित, पीडित । आजुर्दा, दुखिया ।
**तुन्नवाय**, पु. मोची, दर्जी, ।
**तुमुर(ल)**, त्रि. बड़ायुद्ध, (पु) व्याकुल । हैरान ।
**तुम्ब(क)** पु. अलाबू, कद्दू; तूंबा ।
**तुम्बा(म्बी)** } स्त्री. तूंबी ।
**तुम्बिका** }
**तुम्बरु**, पु. गन्धर्वविशेष, ऋपिविशेष, जिनविशेष, (पु. न.) फल वृक्षविशेष ।
**तुर**, (त्रि) वेगवान् (न) शीघ्र, (स्त्री) (रा) वेग, त्वरा । जल्द, जल्दबाज़ी ।
**तुरग(तुरङ्ग)** पु. चित्त, घोड़ा, (स्त्री)(गी) घोड़ी ।
**तुरगिन्**, पु. अश्वारोही; घुड़चड़ा । असवार ।
**तुरा-साह्**, पु. इन्द्र, देवताओंका राजा ।
**तुरि(री)** स्त्री. तांतीके कपड़ा बुनने की नाल ।
**तुरीय**, न. ब्रह्म, (त्रि) ४ था, । [किस्तान ।
**तुरुष्क**, पु. गन्धद्रव्यविशेष, तुरुकजाति, तु-
**तुर्य**, त्रि. चतुर्थ; चौथा ।
**तुर्वसु**, पु. ययाति राजाका पुत्र ।
**तुलना**, स्त्री. सादृश्य, परिमाण । मिसाल, बराबरी
**तुलसी**, स्त्री. वृक्षविशेष, तुलसी ।
**तुला**, स्त्री. ताकड़ी, बारा राशियोंमेसे ७ मी राशि, परिमाणविशेष । [डण्डीकी नोक ।
**तुला-कोटि(टी)** स्त्री. नूपुर, झांजर, तराजूकी
**तुला-धर**, पु. सूर्य । आफताब, बनियां ।
**तुला-धार**, त्रि. धड़वाई, तकड़ी तोलनेवाला ।
**तुला-पुरुष**, पु. महादानविशेष । [हुआ ।
**तुलित**, त्रि. उछालाहुआ, मापाहुआ, उपमादिया
**तुलिम**, त्रि. तोलकर वेचने योग्य वस्तु ।
**तुल्य**, त्रि. सदृश । बराबर ।
**तुल्य-योगिता**, स्त्री. काव्यमें एक अलङ्कार ।
**तुष**, (न) धानका छिलका; तुस ।
**तुषसार**, पु. अग्नि; आग ।
**तुषानल**, पु. तुस की आग ।
**तुषार**, पु. हिम, देशविशेष, शीकर, (त्रि) शीतल, नीहार । बरफ़ कुहर, सर्द ।
**तुषाराद्रि**, पु. हिमालय पहाड़ ।
**तुषित**, त्रि. गणदेवता विशेष, ३६ छत्तीस ।
**तुष्ट**, त्रि. प्रसन्न । खुश (स्त्री)(ष्टि) खुशी ।
**तुस**, न. धूलि; धूड़ । खाक ।
**तुहिन**, न. हिम, ज्योत्स्ना, (त्रि) शीतल । बरफ़, चांदनी, सरद ।
**तुहिन-रश्मि** } पु. चांद, काफ़ूर ।
**तुहिनांशु** }
**तूण**, न. तरकश (स्त्री)(णी) संकोच । [वाला ।
**तूणिन्**, पु. तिन्दीवृक्ष, (त्रि) तूणयुक्त । तरकश
**तूणिक**, न. १३ अक्षरका एक छन्दोविशेष ।
**तूणीर**, पु. शरधि । तरकश ।
**तूरी**, स्त्री. वाद्यविशेष, तुर्य । तुरम ।
**तूर्ण**, न. शीघ्र, (त्रि) जल्दबाज़ ।
**तूर्य**, न. वाद्यंयन्त्रविशेष; वाजा ।
**तूल**, पु. न. कपास, सिंबलकी रुई, (न) आकाश।
**तूष्णीक**, त्रि. चुप किये हुए ।
**तूष्णीम्**, व्य. नीरव, चुप चाप ।
**तूस्त**, न. रेणु; धूड़ ।
**तृण**, न. घास; तिनका ।
**तृणधान्य**, न. नीवार, श्यामाक आदि ।
**तृणबिन्दु**, पु. मुनिविशेष ।
**तृण्या**, स्त्री. तृणसमूह, तृणराशि; घासका ढेर ।
**तृतीय**, त्रि. तीन संख्याका पूरक; तीसरा ।
**तृतीय-प्रकृति**, स्त्री. नपुंसक; मुखन्नस ।
**तृप्त**, त्रि. सन्तुष्ट, हृष्ट, पूर्णकाम, (स्त्री) (प्ति) सन्तोष, हर्ष । [पुत्री ।
**तृष(षा)(ष्णा)** स्त्री. प्यास, इच्छा, लोभ, काम-

**तृषित,** त्रि. प्यासा, लोभी ।
**तृष्णज्,** त्रि. तृष्णार्त । लालची ।
**तेजस्,** न. चमक, तेज़ी, प्रताप, हिम्मत, ज़ोर, अपमान का न सहारना, वीर्य, स्वर्ण आदि, अग्नि, सूर्य आदि, घृत, मज्जा ।
**तेजस्कर,** त्रि. शक्तिकारक, दीप्तिजनक । तेज़ करनेवाला, चमकनेवाला ।
**तेजस्वत्** } **तेजस्विन्** } त्रि. प्रभावशाली, बलवान् । ज़ोरावर, रोबदार ।
**तेजित,** त्रि. शाणित, मार्जित, उत्तोलित । तेज़ किया हुआ, माजा हुआ, उछाला हुआ ।
**तेजिष्ठ,** तेजीयस, तेजस्विन्, त्रि. अति बलवान् । निहायत ज़ोरावर । [रौशन ।
**तेजोमय,** त्रि. ज्योतिर्मय, दीप्तिशील । चमकीला,
**तेन,** व्य. इसी से । [गीला करना ।
**तेम(न)** व्य. आर्द्रीभाव, आर्द्र करण; गीलापन,
**तेमनी,** स्त्री. धूमनिर्गममार्ग; चिमनी ।
**तैक्ष्ण्य,** न. तीक्ष्णपन । तेज़ी ।
**तैजस,** त्रि. तेजोविकार, न. धातुद्रव्य, घृत ।
**तैतिल,** पु. गण्डार, न. करणविशेष; गंडासा ।
**तैत्तिरीय,** त्रि. तित्तरी सम्बन्धीय (स्त्री)(या) यजुर्वेदकी एक शाखा ।
**तैल,** न. तिलों का तेल ।
**तैलङ्ग,** पु. देशविशेष (बहु०) तिलंग के लोग ।
**तैल-प,** त्रि. तेल पीनेवाला ।
**तैलिक** } **तैलिन्** } पु. तेली, (त्रि) तेलका ।
**तैष,** पु. पौष मास (स्त्री)(षी) पुष्य नक्षत्रवाली पूर्णा ।
**तोक,** पु. शिशु, अपत्य । बच्चा, औलाद ।
**तोटक,** न. १२ अक्षरका छन्दोविशेष ।
**तोत्र,** न. प्राजनदण्ड; छड़ी ।
**तोदन,** न. व्यथा, तोत्र । तकलीफ़, छड़ी ।
**तोमर,** पु. न. अस्त्रविशेष; बर्छी ।
**तोय,** न. जल; पानी । [देनेवाला ।
**तोय-द,** पु. मेघ (त्रि) जलदाता । बादल, पानी
**तोयदा-गम,** पु. वर्षाकाल; बरसात ।
**तोय-धि(निधि)** पु. समुद्र । बहर ।
**तोरण,** न. बहिर्द्वार । बाहरका दरवाज़ा, (न)गर्दन ।
**तोरि,** पु. एक तोला, १६ मासे, स्त्री. (री) वज़न ।
**तोलन,** न. तोलना । वज़न करना ।
**तोष,** पु. सन्तोष, हर्ष । सबर, कनायत ।
**तोषणीय** } **तोषयितव्य** } त्रि. प्रसन्न करनेके योग्य ।
**तौर्यत्रिक,** न. नाचना, गाना, बजाना ।
**तौलिक,** पु. चड़वाई, चितेरा । [दिया, फेंका ।
**त्यक्त,** त्रि. वर्जित, विसृष्ट, दत्त, क्षिप्त । तज़ाहुआ,
**त्यक्तव्य,** त्रि. छोड़नेके योग्य । तजनेलायक ।
**त्यक्तलज्ज,** त्रि. निस्त्रप, निर्लज्ज । बेशरम ।
**त्यजन,** न. छोड़देना ।
**त्याग,** न. दान, विसर्जन, विराग । ख़ैरात, तजना ।
**त्यागिन्** त्रि. दाता, वीर, विरागी ।
**त्यागिम,** त्रि. छोड़नेवाला । तर्क करनेवाला ।
**त्याज्य,** त्रि. तजनेके योग्य । तर्क करने लायक ।
**त्रप,** न. सीसा, टीन, (स्त्री)(पा) लज्जा । शरम ।
**त्रपाक,** पु. म्लेच्छ जाति ।
**त्रपित,** त्रि. लज्जान्वित । शरमिन्दा ।
**त्रपिष्ठ** } **त्रपीयस्** } त्रि. अतिलज्जित; बहुत शरमिन्दा ।
**त्रप्स्य,** न. पतला दही; मठा ।
**त्रय,** न. जिसके तीन अवयव हैं. (पु) तीन (त्रि) तीन संख्या वाला (स्त्री)(यी) ऋक् यजुः सामवेद, सोमराजी लता, दुर्गा, पुरन्ध्री ।
**त्रयी-तनु,** पु. सूर्य । आफ़ताब । [धर्म ।
**त्रयी-धर्म,** पु. वेदोक्तधर्म । तीनों वेद का कहा
**त्रयोदश,** त्रि. संख्याविशेष, १३ तेरह (स्त्री) (शी) १३ तेरवीं तिथि ।
**त्रयोदशन्,** त्रि. तेरह ।
**त्रस,** न. बन, (त्रि) जङ्गल ।
**त्रसरेणु,** पु. स. छयपरिमाण, झरोखेमें सूरजकी किरणसे जो रजकन दीखते हैं ।
**त्रसुर,** पु. भीरुक । ख़ौफ़नाक ।
**त्रस्त,** त्रि. भीत, (न) शीघ्र; डराहुआ, जल्दी, ।
**त्रस्नु,** त्रि. त्रासशील; डरपोक ।
**त्राण,** न. रक्षण, मोक्ष, (त्रि) रक्षाकारक ।
**त्रात,** त्रि. बचाया हुआ, (न) बचाना ।
**त्रायमाण,** त्रि. बचाया हुआ ।
**त्रास,** पु. भय, मणिमें का दोष ।
**त्रासित,** त्रि. भीत; डराया हुआ ।

**त्रासिन्,** त्रि. डरानेवाला।
**त्राहि,** व्य. रक्ष; बचाओ।
**त्रिंश,** त्रि. तीसवां।
**त्रिंशत्,** स्त्री. संख्याविशेष; तीस।
**त्रिंशत्तम,** त्रि. तीसवां।
**त्रिक,** न. पीठकी हड्डीका निचला भाग, हिस्सा, तीन, जहां तीन राह इकट्ठे हों, (हरड़, बहेड़ा, आमला)।
**त्रि-ककुद्,** पु. सोंठ पीपल और मध, विद्या अवस्था और धन, त्रिकूट पर्वत।
**त्रि-कूट,** न. सोंठ पीपल मरच। [(त्रि)तिकोन।
**त्रि-कोण,** न. योनि, लग्नसे ८ म, ५ म, राशि,
**त्रि-गण,** पु. धर्म अर्थ काम।
**त्रि-गर्त,** पु. लाहोरका ज़िलअ, गणित वि०, (र्ती) (र्ती) कामदेवकी स्त्री।
**त्रि-गुण,** त्रि. सत्व रज तम (त्रि) त्रिगुत किया हुआ।
**त्रि-गुणात्मक,** त्रि. सत्व रज और तमोमय।
**त्रि-जटा,** स्त्री. राक्षसीविशेष।
**त्रिजातक,** न. जावित्री, इलायची, तेजपत्रा।
**त्रिज्या,** स्त्री. व्यासार्द्ध। निसफ़ क़ुतर।
**त्रितय,** न. तीन (स्त्री) (यी) तीसरी।
**त्रि-दण्ड,** न. वाङ्मनःकायदण्ड। मन वाणी और देहकी सज़ा।
**त्रिदश,** पु. देवता, उत्पत्ति स्थिति नाश, बाल युवा और जरा अवस्थावाला, १३ तेरह, ३३ संख्यावाला, १२ आदित्य ११ रुद्र, ८ वसु १ विश्वेदेव।
**त्रिदश-गोप,** पु. इन्द्रगोप। बीरबहूटी।
**त्रिदशा-धिप,** पु. इन्द्र। देवताओंकाराजा।
**त्रिदशा-लय,** पु. स्वर्ग। देवताओंकाघर।
**त्रिदिव,** पु. न. स्वर्ग, आकाश,
**त्रि-दिवेश,** } पु. देवता।
**त्रि-दिवौकस्,** }
**त्रि-दोष,** पु. वात पित्त और कफका दोष।
**त्रिधा,** व्य. तीन प्रकारसे। [सफ़र।
**त्रि-धात,** पु. वात पित्त कफ़। वादी २ बल्ग़म ३
**त्रिधामन्,** पु. शिव विष्णु अग्नि।
**त्रि-नयन** } पु. शिव, (स्त्री) (ना) भगवती,
**त्रि-नेत्र** } दुर्गा।
**त्रि-पताक,** त्रि. तीन पताकावाला, (न. माथा (पु) वालिश।
**त्रिपथगा,(मिनी)** स्त्री. गङ्गा।
**त्रिपद्,** } पु. विष्णु, ज्वर, बुख़ार।
**त्रिपाद्,** }
**त्रिपिष्टप,** पु. स्वर्ग, त्रिभुवन। बहिश्त।
**त्रि-पुण्ड्र,** पु. माथेपर आड़ी तीन रेखारूप तिलक।
**त्रि-पुर,** पु. असुरविशेष; तीन पुर।
**त्रिपुर-दहन** }
**त्रिपुरा-न्तक** } पु. शिव, महादेव।
**त्रिपुरारि** }
**त्रिफला,** स्त्री. हरिड़ बहेड़ा आमला।
**त्रि-वलि(ली)** स्त्री. पेट और गलेमें मासके संकोचसे तीन लकीरें।
**त्रि-भुज,** न. त्रिकोन क्षेत्र; मुसल्लस।
**त्रि-भुवन,** न. स्वर्ग मर्त्य पाताल। [अंश।
**त्रि-मधु,** न. घी चीनी मधु (पु) ऋग्वेदका एक
**त्रि-मार्गगा,** स्त्री. गङ्गा।
**त्रि-मूर्ति,** पु. ब्रह्मा, विष्णु, शिव।
**त्रि-यामा,** स्त्री. आद अन्तका आधा २ पहिर छोड़कर बीचके तीन पहिरवाली रात।
**त्रि-रात्र,** न. तीन रात; एक रात सारादिन और अगली रात।
**त्रि-लोकी,** स्त्री. स्वर्ग मर्त्य पाताल।
**त्रि-लोकेश,** पु. शिव विष्णु सूर्य।
**त्रि-लोचन,** पु. शिव स्त्री. (ना) दुर्गा।
**त्रि-वर्ग,** पु. धर्म अर्थ और काम, सत्व रज, और तम, आय व्यय वृद्धि, त्रिफला, त्रिकुटा। [फला।
**त्रि-वर्णक,** न. ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य, त्रिकुटा, त्रि-
**त्रि-वर्षिका,** स्त्री. तीन बरसकी गाय।
**त्रि-विक्रम,** पु. विष्णु वामन रूपी।
**त्रि-विद्या,** स्त्री. ऋक् यजुः साम, यह तीन।
**त्रि-विध,** त्रि. तीन प्रकारका।
**त्रि-वृत्,** पु. तेउड़ी, तिलड़ी। [गङ्गा।
**त्रि-वेणी,** स्त्री. यमुना और सरस्वतीसे मिली हुई
**त्रि-वेदिन्,** पु. त्रिवेदाध्यायी; तीन वेदका जाननेवाला, या पढ़नेवाला।
**त्रि-शङ्कु,** पु. स्वनाम ख्यात राजा।
**त्रि-शिख,** पु. राक्षस विशेष (न) त्रिशूल (त्रि) तीन शिखावाला।
**त्रि-शिरस्** पु. राक्षस विशेष, ज्वर, कुबेर।

त्रि-शीर्ष } न. तीन शाख या सूलवाला अस्त्र।
त्रि-शूल }
त्रिशूलिन्, पु. शिव, (त्रि) त्रिशूलधारी।
त्रिष्टुभ्, स्त्री. ११ अक्षरका एक छन्द।
त्रि-सन्ध्य, न. प्रान्ह मध्यान्ह, और अपरान्ह।
त्रि-सवन, त्रि. त्रैकालिक स्नान, तीन कालका स्नान।
त्रि-स्रोतस्, स्त्री. गङ्गा, भागीरथी।
त्रि-हायणी, स्त्री. तीन वर्षकी गाय।
त्रुटि(टी) स्त्री. हानी, कमी, संशय, टूक, छोटी इलायची, दोघड़ी।
त्रुटित, त्रि. खण्डित, क्षत; टूटा हुआ, ज़ख्मी।
त्रेता, स्त्री. त्रय, युग, यज्ञकी तीनों अग्नियें, यथा दक्षिण, गार्हपत्य और आहवनीय, जूएमें तीनों दलोंका एक प्रकार गिरना।
त्रेधा, } व्य. तीन तरहसे; तीन बार। [हक।
त्रेधास् }
त्रैगुणिक, त्रि. तीन गुणवाला; तीन गुणोंका ग्रा-
त्रैगुण्य, न. सत्व रज तम यह तीन, संसार।
त्रैध, व्य. तीन भांतसे।
त्रै-मातुर, त्रि. तीन मांका पुत्र।
त्रै-राशिक, पु. अङ्क क्रिया विशेष, अरवा।
त्रै-लोक्य, न. त्रिलोकी, स्वर्ग मर्त्य पाताल। [का।
त्रै-वार्षिक, त्रि. तीन वरसमें होनेवाला, तीन वर्ष-
त्रै-विद्य, पु. वेदत्रयीके जाननेवाला, (न) तीनों वेद।
त्रैविध्य, न. तीन प्रकारका।
त्रोटक, न. दृश्य काव्य विशेष, रुष्ट वाक्य, नाटक विशेष (स्त्री)(की) रागिनीविशेष।
त्रोटि(टी) स्त्री. एक पक्षी, एक मछली।
त्र्य-क्ष, पु. शिव (त्रि) त्रिनेत्र।
त्र्यकूट, पु. ईश्वर।
त्र्यनीका, स्त्री. सेनाविशेष. फ़ौजकी तादाद।
त्र्यमृतयोग, तिथि वार नक्षत्रात्मक योग।
त्र्यम्बक, पु. शिव, चन्द्रशेखरका पुत्र(का)दुर्गा।
त्र्यम्बक-सख, पु. कुबेर देवता।
त्र्यशीत(ति) त्रि. स्त्री. तिरासी।
त्र्यस्र, न. तिकोन।
त्र्यस्पर्श, पु. एक दिनमें तीन तिथियोंका स्पर्श; एक तिथिका तीन दिन होना।
त्र्यहिक, त्रि. दिन त्रयान्तरित; तीन दिन पीछे।
त्व, त्रि. भिन्न, अन्य।
त्वक्सार, पु. बांस, दारचीनी। [खाल।
त्वच(च्)(चा) न. स्त्री. बकुला, खाल, चमड़ा,
त्वत्, त्रि. अन्य, भिन्न; दूसरा, जुदा।
त्वत्क, त्रि. त्वदीय; तेरा।
त्वरा, स्त्री. वेग, देरी न करना।
त्वरित, त्रि. सत्वर, शीघ्र, (न) त्वरा।
त्वष्टृ, पु. विश्वकर्मा, सूत्रधार; खाती।
त्वादृश्(श)(क्ष) त्रि. तुमारे तुल्य। [सूर्यका।
त्वाष्ट्र, पु. वृत्रासुर (स्त्री) (ष्ट्री) सूर्यपत्नी (त्रि)
त्विष्(षा) स्त्री. तेजः, कान्ति। चमक दमक।
त्विषा-म्पति, पु. सूर्य; आफ़ताब।
त्सरु, पु. तलवार आदिकी मुट्ठी, दस्ता, हैण्डल।

## थ

त वर्गका २ य, १७ वां, व्यञ्जन दन्त्य अक्षर।
थ, पु. पर्वत, भयरक्षक, रोगविशेष, (न) रक्षण, मङ्गल, भय।
थुत्कार, पु. निष्ठीवन; थूक।
थुर्ण, त्रि. विनाशित; नाश किया हुआ।

## द

द, त वर्गका ३य, दन्त्य अक्षर, १८ वां, व्यञ्जन।
द, पु. पर्वत, छेद, दांत, (न) कलत्र, खण्डन, (स्त्री) रक्षा, पवित्रक०, सन्ताप, (त्रि) दान करनेवाला, शुद्ध। [ण्डन, सन।
दंश, पु. स्त्री. वनकी मक्खी, मच्छर, सोज, ख-
दंशक, त्रि. डसनेवाला (पु) डंक।
दंशन, न. वर्म, डसना।
दंष्ट्रा, स्त्री. दन्तविशेष; डाढ़।
दंष्ट्रिका, स्त्री. डाढ़।
दंष्ट्रिन्, पु. सूअर, सांप, (त्रि) डाढ़वाला।
दक, न. जल; पानी।
दक्ष, पु. ब्रह्माका पुत्र, वृक्षविशेष, मुनिविशेष, शिवजीका बैल, अग्नि, शिव, प्रिय, (त्रि) समर्थ, (स्त्री)(क्षा) दक्ष प्रजापतिकी बेटी, पृथिवी।
दक्ष-जा, स्त्री. दक्षकी बेटी, सती, दुर्गा, अश्विनी आदि २७ सताईस नक्षत्र।
दक्षिण, त्रि. अनुकूल, मुताबिक।
दक्षिणतस्, व्य. दक्खनकी तर्फ़से, या देशसे।
दक्षिण-पथ, न. दक्षिण दिशा। जनूब।
दक्षिण-पूर्वा, स्त्री. पूर्व दक्षिण कोन, गोशा जनूबो मग़रब।

**दक्षिण-प्राची,** स्त्री. अग्नि-कोन । जनूबो मगरव।
**दक्षिण-प्रवण,** त्रि. दक्षिणाभिमुख; दक्खनकी ओर मुंहवाला।
**दक्षिणा,** स्त्री. दक्षिण-दिशा, यज्ञपत्नी, कर्मकी पूर्णताके अर्थ देने योग्य द्रव्य, एक प्रकारकी नायिका, प्रतिष्ठा।
**दक्षिणा-यन,** न. क्रान्तिसे सूर्यका दक्षिणकी ओर जाना, आषाढ़से छय मास।
**दक्षिणा-चल,** पु. पर्वतविशेष।
**दक्षिणा(हि) दक्षिणेन दक्षिणात्** } व्य. दक्षिणकी ओर, दक्षिणका।
**दक्षिणा-चार,** त्रि. श्रेष्ठाचारी, नेक चलन।
**दाक्षिणात्य,** त्रि. दक्षिणका रहिनेवाला।
**दक्षिणा-पथ,** पु. दक्षिण देश।
**दक्षिणा-वर्त्त,** पु. दक्षिणकी ओरसे घूमना।
**दक्षिणेर्मन्** पु. व्याधद्वारा दक्षिण की ओर विंधा हुआ मृग।
**दक्षिण्य दक्षिणीय** } त्रि. दक्षिणा प्राप्त करनेके योग्य।
**दग्ध,** त्रि. भस्मीकृत; जलाया हुआ, तपाया हुआ, (स्त्री)(ग्धा) तिथिविशेष।
**दण्ड,** पु. न. लकड़ी, लाठी, (पु.) दमन, युद्ध, व्यूह-विशेष, अश्वविशेष, सैन्य, ८ हाथ परिमाण, कोन, सन्तान, ६० पल, सूर्यका अनुचर, यम, नृपविशेष।
**दण्डक,** पु. न. छन्दोविशेष, काम्यकर्म, (पु. स.) जनस्थान, दण्डक वन, वेदका एक ग्रंथ।
**दण्ड-धर, दण्ड-धार** } पु. राजा, कुम्हार, (त्रि) जिसके हाथ दण्ड हो।
**दण्डन,** न. दण्डदेना। सज़ा देना।
**दण्ड-नायक,** पु. सैन्याध्यक्ष। जज, कोतवाल।
**दण्ड-नीति,** स्त्री. राजनीतिशास्त्र। कानून।
**दण्डनीय,** त्रि. दण्डयोग्य। सज़ाके लायक।
**दण्ड-पाणि,** पु. यम, शिवका अनुचर।
**दण्ड-पद,** पु. हठसे ऊंचे पांव किये हुए।
**दण्ड-पारुष्य,** न. विवादविशेष। एक खासकिस-मका मुकद्दमा।
**दण्ड-पाल,** पु. मत्स्यविशेष। दरवान।
**दण्ड-प्रणयन,** न. दण्डदान। सज़ा देना।
**दण्ड-भीति,** स्त्री. दण्डका भय। सज़ाका डर।
**दण्ड-भृत्,** पु. दण्डधारी जज; दरवान।
**दण्ड-यात्रा,** स्त्री. दण्डदेनेके लिये चलना।
**दण्डवत्,** त्रि. दण्डी साधु, डण्डौत।
**दण्ड-वादिन्,** त्रि. दण्ड कहनेवाला। सज़ाका हुकम देनेवाला।
**दण्ड-विधि,** पु. शरीरोंके काबू रखनेके क़ायदे।
**दण्ड-विष्कम्भ,** पु. जुरमानेके पैसे।
**दण्डा-जिन,** पु. दण्ड और मृग चर्म।
**दण्डा-दण्डी,** व्य. परस्पर दण्डयुद्ध; लाठमलाठी।
**दण्डायमान,** त्रि. सीधा खड़ा हुआ २।
**दण्डार,** पु. शकटविशेष, मत्त-हाथी, कुम्हार का चक्र, धनुष।
**दण्डा-श्रमिन्,** त्रि. दण्डी सन्यासी, ४र्थ, आश्रमी।
**दण्डा-हत,** त्रि. दण्डसे माराहुआ।
**दण्डिक,** त्रि. दण्डधारी। दरवान, डंडा बरदार।
**दण्डित,** त्रि. शासित। सज़ायाब।
**दण्डिन्,** पु. यम, नृपविशेष, द्वारपाल, पण्डित विशेष, संन्यासी (त्रि) छड़ीबर्दार।
**दण्ड्य,** त्रि. दण्डार्ह। सज़ाके लायक।
**दत्,** पु. दन्त; दांत।
**दत्त,** त्रि. दिया हुआ। एक जाति।
**दत्तक,** पु. पोष्यपुत्र, १२ तरहके पुत्रोंमेंसे एकप्र-कारका पुत्र।
**दत्तात्मन्,** पु. स्वयं दत्त पुत्र। खुदंदिया हुआ पुत्र।
**दत्तात्रेय,** पु. अत्रिका पुत्र ऋषिविशेष।
**दत्ताप्रदानिक,** न. एक खास झगड़ा; दी हुई वस्तु फेर लेनी और उसपर झगड़ा।
**दत्ति,** स्त्री. दान। बख़शश।
**दत्रिम,** पु. दत्तकपुत्र, (त्रि) दाननिर्वृत।
**ददत्(ददान)** त्रि. दानकर्त्ता; देनेवाला।
**दद्रु( द्रू )** पु. रोगविशेष; दाद की बीमारी।
**दद्रुल,** त्रि. दद्रुयुत; दादकी बीमारीवाला।
**दधत्(दधान)** त्रि. धारण करनेवाला।
**दधि,** न. दुग्धविकार विशेष; दही।
**दधि-कूर्चिका,** स्त्री. दहीकी मलाई।
**दधि-चार,** पु. मठा, आध विलोया दही।
**दधि-मण्ड,** पु. दहीका मठा।
**दधि-मण्डोद,** पु. दही मथी हुईका समुद्र।

**दधिमुख,** त्रि. वानरविशेष । सुपेद मुख वाला वन्दर ।
**दधि-शोन,** पु. दहीकी मलाई ।
**दधि-सक्तव,** पु. दही और सत्तू ।
**दधिस(सा)र,** पु. मठा, छाछ ।
**दधि(धी)च(चि)** पु. मुनिविशेष ।
**दधीच्य-स्थि,** पु. दधीचि ऋषिकी हड्डिऐं ।
**दधृष्,** पु. धृष्ट; ढीठ ।
**दध्र,** पु. यम विशेष ।
**दनु,** स्त्री. कश्यप की एक स्त्री ।
**दनु-ज,** पु. दानव, राक्षस ।
**दनु-द्विष्** } पु. विष्णु भगवान् ।
**दनु-जारि** }
**दन्त,** पु. दांत, कुञ्ज, चोटी, पर्वतके आगेकी पृथिवी ।
**दन्तक,** पु. नागदन्तक; खूंटी ।
**दन्त-च्छद,** पु. ओष्ठ; ओंठ । [(न) दांत धोना ।
**दन्त-धावन,** पु. खिदर वृक्ष; खैरेका पेड़ दातुन,
**दन्तपत्र(त्रिका)** न. स्त्री. कर्णभूषण विशेष । कानका ज़ेवर ।
**दन्त-चक्र,** पु. राजा विशेष ।
**दन्ता-वासस्,** पु. ओष्ठ; ओंठ ।
**दन्तालि(लिका)(ली),** स्त्री. दांतों की पाल, लगाम ।
**दन्ता-वलि,** पु. दांतों की पाल ।
**दन्तायल,** पु. हस्ती; हाथी ।
**दन्तिन्,** पु. हाथी, पर्वत (त्रि) दांतवाला ।
**दन्तुर,** त्रि. ऊंचे दांतवाला, कुटिल । [हितकारी ।
**दन्त्य,** त्रि. दांतोंसे उच्चरित अक्षर, दांतका-
**दन्द-शूक,** पु. सांप, राक्षस, दरिद्री ।
**दभ्र,** पु. अल्प; थोडा ।
**दम,** पु. दमन, दण्ड, इन्द्रियनिग्रह; इन्द्रियोंको का बूरखना, मनकी कायमी, बुरेकामोंसे मनकी रोक, कीचड़ ।
**दमक,** पु. दमन करनेवाला । इन्द्रिय रोकनेवाला ।
**दम-घोष,** पु. शिशुपालका पिता ।
**दमथ(थु)** पु. दमन, दण्ड, रोक । सज़ा ।
**दमन,** पु. मुनिविशेष, वीर, पुष्पविशेष, शत्रु, न. निग्रह, सज़ा । [नलकी स्त्री ।
**दमयन्ती,** स्त्री. दमन ऋषिके वरसे उत्पन्न, भैमी,
**दमित,** त्रि. शासित; सिखायाहुआ, सज़ा दिया हुआ । [सके रोकनेवाला ।
**दमिन्,** त्रि. दमनशील, जितेन्द्रिय । रोकना, हवा-
**दमुनस्,** पु. अग्नि, शुक्र । आग, नुतफ़ा ।
**दम्पती,** पु. द्वि. स्त्रीपुरुष । खाविंद जोरू ।
**दम्भ,** पु. शठता, छल, अहङ्कार, कल्क, दिखावा, फ़रेब, ग़ुरूर ।
**दम्भिन्,** त्रि. छलिया । मग़रूर, पाखण्डी ।
**दम्भोलि,** पु. वज्र । [दमन करनेके योग्य ।
**दम्य,** पु. सांड, भार उठानेके योग्य वछड़ा, (त्रि)
**दया,** स्त्री. कृपा; दूसरेके दुःख हटानेकी मरज़ी ।
**दयालु,** पु. दयावान् । रहीम ।
**दयित,** त्रि. प्रिय, रमणीय, पु. पति (स्त्री)(ता) प्रिया ।
**दर,** पु. न. भय । खौफ़ ।
**दरद,** पु. जातिविशेष, देशविशेष, (त्रि) भय-दाता । खौफ़ देनेवाला । [भय, हृदय ।
**दरित,** स्त्री. प्रयात, पर्वत, म्लेच्छजातिविशेष ।
**दरि(री)** स्त्री. कन्दरा । ग़ार । [रावना ।
**दरित,** त्रि. डराहु०, कांपाहु०, फटाहु० । (त्रि) ड-
**दरिद्र,** त्रि. निर्धन, दीन, क्षीण । मुफ़लिस, आजिज़ । कमज़ोर ।
**दरिद्रता,** स्त्री. ग़रीबी । मुफ़लिसी ।
**दरिद्रित,** त्रि. निर्धन कियाहु० । ग़रीब हुआ २ मुफ़लिस हुआ २ ।
**दरोदर,** न. जूएकी खेल ।
**दरि,** त्रि. सकम्प; कांपता हुआ ।
**दर्दुर,** पु. मेंढक, बादल, पर्वतविशेष, वाद्यभांड (स्त्री)(रा) दुर्गा ।
**दर्प,** पु. गर्व, अहङ्कार, ताप, कस्तूरीमृग । ग़ुरूर, बुखार, कस्तूराहिरण ।
**दर्पक,** पु. मदन, कामदेव । [आंख ।
**दर्पण,** न. आदर्श, आरसी (न) नयन । आईना,
**दर्पित,** त्रि. } अहङ्कारी । मग़रूर ।
**दर्पिन,** त्रि. }
**दर्भ,** पु. दूब, खाक, कुश, कांहीं, मूंज और वल्ल यह छव घास ।
**दर्वि(र्वी)** स्त्री. करछी, डोई, सांपका फण ।
**दर्वि-कर,** पु. सर्प, फणधारी ।
**दर्श,** पु. अमावस, दर्शन । दीदार ।

दर्शक, त्रि. देखनेवाला, दिखानेवाला, द्वारपाल।
दर्शन, न. अवलोकन, देखना, जानना, सोना, धर्म, नियम, आकृति, नेत्र, दर्पण, १ सांख्य २ योग ३ न्याय ४ वैशेषिक ५ मीमांसा ६ वेदान्त यह छय शास्त्र, ज्ञानशास्त्र।
दर्श-नीय, स्त्री. सुन्दर। देखनेके लायक।
दर्शयितृ, त्रि. द्वारपाल, प्रदर्शक; दिखानेवाला।
दर्शात्यय, पु. सुदी पड़वा तिथि।
दर्शित, त्रि. दिखाया हुआ, प्रकाश किया हुआ।
दर्शिन्, त्रि. देखनेवाला।
दल, न. पत्र, दण्ड, समूह, अस्त्र, फलक; पत्ता, छड़ी मजमह, हथियार, ढाल। [फोडना।
दलन, न. मलडालना, कुचलडालना, तोड़ना,
दलित, त्रि. मसाहुआ, तोड़ाहुआ, खोलाहुआ।
दलप, पु. सोना, जमातका सर्दार।
दलाढक, पु. जंगली तिल, एड़ी, गेरूमटी, राग, रीत, सिरीस का फूल।
दला-ढ्य, पु. दर्याके किनारोंका कीचड़।
दलि, पु. ढेला, डली।
दलिक, पु. काष्ठ; लकड़ी।
दल्भ, पु. प्रतारणा, पाप, एक मुनिका नाम, चक्र।
दल्मि, पु. चांद, वज्र।
दव, पु. वन, वनाग्नि, सन्ताप। जङ्गल, जंगलकी आग, तपश। [ताजो, तेज़ी।
दवथु, पु. सन्ताप, परिताप, उद्वेग। तपश, पछ-
दवयत्, त्रि. सतायाहुआ, घबरायाहुआ।
दवा-ग्नि, पु. वनाग्नि; वनकी आग।
दविष्ठ, दवीयस् } त्रि. अति दूरवर्ती; बहुत दूरका।
दशक, न. दश संख्या, १० दस।
दश-कण्ठ, दश-कन्धर, दश-ग्रीव, दशमुख } पु. रावण राक्षस।
दशति, त्रि. शत संख्या, १००।
दशती, स्त्री. सामवेद का अंश।
दशधा, व्य. दश प्रकार, दशवार।
दश-बल, पु. बुद्ध देव,।
दश-भुजा, स्त्री. दुर्गादेवी।
दशन्, त्रि. बहु० १० दश संख्या।
दशन-च्छद, न. ओष्ठ; ओठ।
दश-पुर, न. नगरविशेष।
दशम, त्रि. दश संख्या पूरक, १० वां (स्त्री) (मी) तिथिविशेष, जीवन की बारह अवस्था।
दशमिन्, त्रि. अतिवृद्ध; बहुत बूढ़ा।
दश-मूल, न. पाचन विशेष।
दश-रथ, पु. श्रीरामजीका पिता, अयोध्याका राजा।
दश-शतांशु, पु. सूर्य; सूरज।
दश-हरा, स्त्री. पर्वविशेष, गङ्गाजन्मदिन। आषाढ़ सुदी १० मी।
दशा, स्त्री. अवस्था, बाल्यादि, इच्छा, चिन्ता, स्मृति, गुण-कीर्तन, उद्वेग, विलाप, उन्माद, व्याधि, जडता, मरण, यह दस, दस्सी, दीवेकी बत्ती।
दशा-कर्ष, पु. दीपक, कपड़ेका अंचल, ग्रहण,। चराग़।
दशा-ङ्गुल, न. फलविशेष। खरबूज़ा।
दश-तनु, पु. दशावतार।
दशा-नन, पु. रावण राक्षस।
दशार्ण, पु. देशविशेष (स्त्री)(र्णा) नदीविशेष।
दशा-र्ह, पु. देशविशेष।
दशा-वतार, पु. विष्णु १ मत्स्य २ कूर्म, ३ वराह ४ नृसिंह ५ वामन, ६ पर्शुराम ७ रामचंद्र ८ कृष्ण ९ बुद्ध १० कल्कि।
दशा-श्व, पु. चन्द्रमा। माहताब।
दशा-ह, पु. दश दिन।
दशेर, पु. श्वापद। दरिन्दा।
दशेरक, पु. मरुभूमि, देवस्थान। रेगस्थान।
दष्ट, त्रि. डसाहुआ।
दसन, न. उत्क्षेपण, प्रस्थापन; उछालना, भेजना।
दस्त, त्रि. प्रक्षिप्त, प्रेरित, नष्ट, फेंकाहुआ, भेजाहुआ, खोयाहुआ।
दस्य, पु. यजमान, चोर, अग्नि, दुष्ट।
दस्यु, पु. शत्रु, चोर, डाकू, धर्म-च्युत।
दस्र, पु. द्वि० अश्विनीकुमार द्वय, पु., गधा।
दहन, न. अग्नि, दुष्ट लोक, चिते का पेड़, (त्रि) जलानेवाला, हटानेवाला; (न) जलाना।
दहन-केतन, पु. धूम; धूआं।
दहनीय, त्रि. दाह्य; जलानेके लायक।
दहर, पु. मूसा, अल्प, बाल, सूक्ष्म, हृदयाकाश।
दहु, पु. वनकी आग।

दा, स्त्री. दान, पालन, रक्षण, शोधन, छेदन, उपताप। खैरात, परवरिश, हिफ़ाज़त, काटना, पछतावा। [तारे।
दाक्षायणी, स्त्री. दक्ष की कन्या, सती, बहु (ण्यः)
दाक्षिणात्य, त्रि. दक्खन दिशा का।
दाक्षिण्य, न. आनुकूल्य, परच्छन्दानुवृत्ति। मुताबकत, दूसरेकी मरज़ीके मुताबिक, होशियारी (त्रि) दक्षिणाके योग्य।
दाक्षी, स्त्री. पाणिनी मुनि की माता।
दाक्षी-सुत, पु. पाणिनी मुनि।
दाडिम्ब, पु. अनारका पौदा, (न.) अनार।
दाढा(ढि)(ढिका) स्त्री. दंष्ट्रा, दाढ़, लंबा सांप।
दात, त्रि. पूत, कर्तित; काटाहुआ।
दातव्य, त्रि. देने योग्य; देनेके लायक।
दातृ, त्रि. दानशील, दान-कर्ता; देनेवाला।
दात्यूह, पु. पपीहा पंछी।
दात्यौह, पु. चातक पक्षी; पपीहा। [औरत।
दात्र, न. अस्त्रविशेष, दातरा (त्री) (त्री) फ़याज़-
दाधिक, न. दधिसे संस्कृत वस्तु; रायता।
दान, न. देना, यह तीन प्रकारका है, हाथीकी मस्ती, काटना, पालना, देवता या ब्राह्मणके लिये देना।
दान-पात्र, न. दान देनेके योग्य ब्राह्मण।
दानव, पु. दैत्य। [जल।
दान-वारि, पु. देवता, विष्णु (न) हाथीके मद का
दान-वीर
दान-शील } त्रि. अति-दाता। फ़याज़।
दान-शौण्ड
दानीय, त्रि. देय, दानका पात्र(न)दान। खैरात।
दान्त, त्रि. वशीकृत, दमित, तपःक्लेशसहित, जितेन्द्रिय, शान्त, सौम्य, दन्तसम्बन्धीय। बस कियाहु०, दबायाहु०, तकलीफ़ोंके सहने-वाला, इन्द्रिय जीतनेवाला, दांतका।
दापित, त्रि. वश कियाहुआ, सज़ा दियाहुआ, दिलवायाहुआ।
दाप्य, त्रि. दिलवाने के योग्य।
दामन्, न. स्त्री. रज्जू, सूत्र, माल्य (स्त्री) (नी) पशुवन्धन रज्जू। रस्सी, डोरी, माला, मवेशी बांधनेका रस्सा। [वगैरहकी पिछाड़ी।
दामाञ्चल(न) न. पश्वादि पादवन्धन रज्जु; घोड़े;
दामो-दर, पु. कृष्णदेव, जैन।
दाम्पत्य, न. परिणयावस्था; विवाहकी रीत।
दाम्भिक, त्रि. धूर्त; शरीर, (पु) बगुला।
दाय, पु. पैतृकधन। वरासत, दहेज, तकसीम होनेके लायक चीज़ (त्रि) दाता।
दायक, त्रि. दाता, क्षतिपूरक, दायी; देनेवाला, कमी पूरी करनेवाला, वारिस।
दाय-भाग, पु. वरासतकी तक़सीम, विरसा वांटनेकी रीत, व किताब।
दायाद, पु. पुत्र, जाति, सपिण्ड(पु.स)धन-भागी। वेटा, शरीक, वारिस।
दायिन्, त्रि. दाता, क्षतिपूरक, प्रतिवादी, प्रतिभू। देनेवाला, कमीपूरी करनेवाला, मुद्दआलय, ज़ामन।
दार, पु. बहु० पत्नी (पु) काम। जोरू।
दारक, पु. पुत्र विष्णु का सारथी (स्त्री)(रिका) कन्या, (त्रि) फाड़नेवाला।
दार-कर्मन्, न. विवाह। शादी।
दारण, न. विदारण, तत्साधन, (त्रि) विदारक। फाड़ना, फाड़नेका आला, फाड़नेवाला।
दारद, पु. पारा, हींङ्, विष, (त्रि) दरदका।
दारित, त्रि. विदारित; फाड़ाहुआ।
दारिद्र्य, न. अकिञ्चनत्व। मुफ़लसी।
दारु, पु. न. काष्ठ, दियार, पित्तल, (त्रि) काटने-वाला, कारीगर। [लकड़ीकी पुतली।
दारुक, पु. श्रीकृष्णसारथि, (न) दियार, (स्त्री)(का)
दारुण, पु. चिरायता, काव्यके छय रसोंमेसे एक (त्रि) भयङ्कर, (स्त्री)(णा) एक खासरात।
दार्ढ्य, न. दृढ़ता। कायमी, मज़बूती।
दार्तेय, त्रि. चमड़ेका बनाहुआ।
दार्दुर, न. दक्षिणावर्त शंख, लाख, जल(त्रि) मेंडक का, वादलका।
दार्वट, न. चिन्ताघर, विचारघर, कचहरी।
दार्वण्ड, पु. मयूर; मोर।
दार्षद, त्रि. पाषाणका बना, पत्थरका।
दाल, पु. दलन, कोदों, एक प्रकारका शहद।
दाव, पु. वन, वनकी आग, ताप।
दावाग्नि, पु. वनकी आग।
दाश, पु. धीवर, माहीगीर, नौकर, गुलाम।

**दाशरथ(थि)** पु. दशरथ राजाका पुत्र, राम।
**दाशार्ह,** त्रि. दशार्हदेशीय (पु) कृष्ण, यादव।
**दाश्वत्,** त्रि. जिसने दान किया है। दिहिंदा।
**दास,** पु. भृत्य, धीवर, शूद्र, (स्त्री) (सी) (सिका) शूद्रा, झीवरी, लौंडी।
**दासेर(क)** पु. दासीका पुत्र, ऊंठ।
**दास्य,** न. दासत्व, चाकरी। गुलामी।
**दाह,** पु. दहन, भस्मीकरण, गरमी, जलाना।
**दाहक,** पु. चित्रक (त्रि) दाहकारी; जलानेवाला।
**दाहन,** न. भस्मीकरण; जलाना।
**दाहनीय,** त्रि. दाह्य। जलानेलायक।
**दाहसरि,** पु. श्मशान; मरघट।
**दाहार्ह, दाह्य,** त्रि. दाह करनेके योग्य।
**दिक्कर,** पु. युवा-पुरुष (स्त्री)(री) युवती स्त्री।
**दिग्पति, दिग्पाल** पु. दिशाओंके स्वामी देवता, पूर्वका इन्द्र, अग्निकोणका अग्नि, दक्षिणका यम, प्रतीचीका वरुण, वायुका पवन, उत्तरका कुवेर, ईशानका शिव, ऊर्ध्वका ब्रह्मा, अधोदिक्का अनन्त। सूर्य, शुक, भौम, राहु, शनि, सोम, बुध, पूर्व आदि दिशाओंके क्रमसे देवता।
**दिग्शूल,** न. दिग् विशेष गमने निषिद्ध वारादि, दिशाशूल। खास २ तर्फ़ जानेमें मनह कियेहुए वाद घड़ी वगैरह।
**दिगन्त,** पु. दिङ्मण्डल। उफक।
**दिगन्तर,** पु. आकाश। आसमान।
**दिगम्बर, दिग्वासस्** पु. शिव, क्षपणक, (त्रि) नंगा, अंधेरा (स्त्री) (री) दुर्गा, नंगी।
**दिग्ध,** पु. विष भरे बाण, स्नेह, आग, प्रबन्ध (त्रि) लिबड़ाहुआ।
**दिङ्मात्र,** न. एक देश, (त्रि) अल्पमात्र; तनक, [ज़रासा।
**दित,** त्रि. छिन्न; कटाहुआ (स्त्री) (ति) दैत्योंकी मा, (न) तोड़ना।
**दिति-ज, दिति-सुत,** पु. दैत्य, असुर। दितिके बेटे।
**दित्सा,** स्त्री. दानेच्छा; देनेकी इच्छा।
**दिदृक्षा,** स्त्री. दर्शनेच्छा। देखनेकी मरज़ी।
**दिदृक्षमान,** त्रि. दर्शनेच्छुक। देखनेकी इच्छा करता हुआ।
**दिदृक्षु,** त्रि. दर्शनेच्छुक। देखने की इच्छावाला।

**दिधक्षा,** स्त्री. दाहेच्छा। जलानेकी मरज़ी।
**दिधि,** पु. दैर्घ्य; लंबाई।
**दिधिषु, (षू)** स्त्री. पुनर्भू, छोटी का पहिले विवाह होनेपर अविवाहिता बड़ी वहिन (पु) पुनर्भू का पति।
**दिन,** पु. न. दिवा भाग, दिवस। रोज़।
**दिन-कर, (कृत्) दिन-मणि** पु. सूर्य। आफ़ताब।
**दिन-करा-त्मज,** पु. शनि, यम, कर्ण, मनु (स्त्री) (जा) यमुना नदी।
**दिन-यापन,** पु. दिनबिताना।
**दिना-दि,** पु. प्रातःकाल। सुवह।
**दिना-न्त,** पु. सायंकाल। शाम।
**दिलीप,** पु. रघुराजा का पिता।
**दिव्, स्त्री. दिव, न.** स्वर्ग, आकाश।
**दिवस,** पु. न. दिन। रोज़।
**दिवस्पति,** पु. इन्द्र, देवराज, सूर्य।
**दिवस्पृथिव्यौ,** स्त्री. द्वि. स्वर्ग और पृथिवी। आसमान और ज़मीन।
**दिवा,** व्य. दिनमे, (पु)दिन। रोज़।
**दिवा-कर,** पु. सूर्य, अर्कवृक्ष, काक, पुष्प विशेष।
**दिवा-कीर्ति,** पु. नाई, चाण्डाल, उल्लू।
**दिवा-तन,** दिनका।
**दिवा-निशि,** न. अहोरात्र; दिनरात।
**दिवान्ध,** पु. पेचक; उल्लू।
**दिवा-भीत,** पु. उल्लू, सुपेद-कमल, चोर, (त्रि) दिनसे डराहुआ।
**दिवा-मणि,** पु. सूर्य। आफ़ताब।
**दिवा-शय,** त्रि. दिनमें सोने वाला।
**दिवि,** पु. पक्षि विशेष।
**दिविषद्, दिवोकस, दिवौकस्** पु. स्वर्गवासी, देवता, पपीहा; मृग, शहदकी मक्खी, हाथी।
**दिवोदास,** पु. काशी-राज।
**दिव्य,** त्रि. स्वर्गीय; स्वर्गका, मनोहर (न) चन्दन, लौंग, कसम (स्त्री) (व्या), हरड़, आवली, शतावरी, महामोदा, ब्राह्मी, ज़ीरा, सुपेद दूब, एक खास नायिका। [(पु) कृष्ण; अन्ध।
**दिव्य-चक्षुस्,** त्रि. अतीन्द्रियार्थदर्शी, सुनयन,

दिव्य-रक्त, न. महामणि, चिन्तामणि। [का क्षत ।
दिश(शा) स्त्री. पूर्व आदि दिक्, रीति, दांत-
दिश्य, त्रि. दिग्भव, दिगातीत । दिशाका, दिशाओंसे परे ।
दिष्ट, न. भाग्य (पु) काल (त्रि) दिष्ट, उपदिष्ट, दत्त, प्रदर्शित । किसमत, वकत, हुकम दिया हुआ, दियाहुआ दिखाया हुआ ।
दिष्टान्त, पु. मृत्यु; मौत ।
दिष्टि, स्त्री. परिमाण, भाग्य, उत्सव, हर्ष ।
दिष्ट्या, व्य. आनन्दसे, भाग्यसे । किस्मतसे ।
दीक्षा, स्त्री. अपने गुरुके मुखसे मन्त्र ग्रहण, उपदेश, संस्कार, यज्ञ, काम का नियम ।
दीक्षागुरु, पु. उपदेष्टा, मन्त्रोपदेष्टा । हादी, नेक अमल सिखानेवाला ।
दीक्षान्त, पु. यज्ञका शेष । बड़े यज्ञकी पूर्णताके लिये एक छोटा याग ।
दीक्षित, त्रि. यज्ञ आदि कर्ममें संकल्प करके संयम करनेवाला, गुरुके मुखसे जिसने मंत्र सुना है, संस्कृत, उपदिष्ट, कापिल नगरवासी-यज्ञदत्तनाम ब्राह्मण ।
दीधिति, स्त्री. किरण । शुआ ।
दीधितिमत्, पु. सूर्य । आफ़ताब ।
दीन(क), त्रि. दुःखित, शोच्य, कातर, हीन (स्त्री) (ना) मूषिका (न) तगर पुष्प, दुखिया; अफ़सोसके लायक, हैरान, आजज़, चूही ।
दीनता, स्त्री. दारिद्र्य। मुफ़लिसी, ग़रीबी । [सोना ।
दीनार, पु. स्वर्णभूषण, सोनेका सिक्का, ३२ रत्ती
दीप, पु. दीपक, दीया । चराग़ ।
दीपक, न. काव्य मे एक अलंकार, केसर, रोली (पु) चराग़, रागविशेष, (त्रि) प्रकाश करनेवाला ।
दीपन, त्रि. उद्दीपक, पाचक (न) कुंकुम, उद्दीपन (स्त्री) (नी) मेथी, अजवैन, (पु) मोरकी कलगी, प्याज़ ।
दीप-माला } स्त्री. दीपान्विता अमावस्या; कार्तिक
दीपाली } वदी अमावस, दिवाली । [किया ।
दीपित, त्रि. चमकीला, उजाला किया, ज़ाहिर
दीप्त, न. हींङ्, सोना, (त्रि) जलाहुआ, चमकाहुआ (पु) सिंह (स्त्री) (प्ति) तेज, प्रभा, शोभा, कान्ति ।
दीप्ताग्नि, पु. अगस्त्य मुनि, जलती आग, (त्रि) जिसका हाज़मा तेज़है ।
दीप्ताक्ष, पु. मयूर; मोर,
दीप्य (क) पु. अजवैन, ज़ीरा, मोरकी कलगी, रुद्र जटावेल (त्रि) जलानेके योग्य ।
दीप्त, त्रि. प्रकाशवान्, तीक्ष्ण । रौशन, तेज़ ।
दीर्घ, पु. द्विमात्र स्वरवर्ण, शालवृक्ष । ऊंठ, रामशर, सिंह कन्या तुला औ वृश्चिक (त्रि) लम्बा, ऊंचा ।
दीर्घ-कण्ठ } पु. वक; वगुला (त्रि) लंबी गर्दन-
दीर्घ-कन्धर } वाला ।
दीर्घ-कन्द, न. मूलक; मूली ।
दीर्घ-कर्ण, पु. वकरा (त्रि) लंबे कानवाला ।
दीर्घ-ग्रीव, पु. ऊंठ, वगुला, (त्रि) लंबी गर्दनवाला ।
दीर्घ-जङ्घ, पु. ऊंठ, वगुला (त्रि) लंबी जाङ्घवाला ।
दीर्घ-जिव्ह, पु. सांप (त्रि) लंबी ज़ुबान वाला ।
दीर्घ-तपस्, पु. गोतम ऋषि ।
दीर्घ-दर्शिन्, त्रि. दूरदर्शी । दूर देश (पु) गिद्ध, चील ।
दीर्घ-दृष्टि(त्रि) पण्डित, स्त्री. दूर वीन ।
दीर्घ-नाद, पु. शङ्ख (त्रि) लंबी अवाज़ वाला ।
दीर्घ-निद्र, त्रि. देरतक सोने वाला (स्त्री) (द्रा) लंबी नींद ।
दीर्घ-पृष्ठ, पु. सर्प; सांप ।
दीर्घ-पाद, पु. वगुला पक्षी ।
दीर्घ-मारुत, पु. हस्ती; हाथी ।
दीर्घ-रागा, स्त्री. हरिद्रा; हलदी ।
दीर्घ-रात्र, न. वहु काल (पु) लंबीरात । चिरकाल ।
दीर्घ-रोमन्, पु. भाल्लूक; भालू (त्रि) जिसके रोम लंबे हों । [(त्रि) ऐसे यज्ञके करनेहारा ।
दीर्घ-सत्र, न. बहुत चिर काल तकका यज्ञ, दीर्घवि॰
दीर्घ-सूत्र } त्रि. ढीले काम करनेवाला । सुस्त ।
दीर्घ-सूत्रिन् }
दीर्घा-युस, पु. मार्कण्डेय, काक, सिंवल का पेड़, (त्रि) उमरदराज़ ।
दीर्घिका, स्त्री. दीघी; बड़ा तालाव ।
दीर्ण, त्रि. फाड़ाहु॰, तोड़ाहु॰, डराहु॰ (न) फाड़ना, चीरना ।

